दिया, बल्कि मैंने अकाट्य तथ्यों के आधार पर ये प्रमाणित किया है कि विचारों और चिन्तन की दृष्टि से भी यह पुराने क्रान्तिकारी अग्रणी रहे। स्मरण रहे कि यहां विचार तथा चिन्तन शब्द से मैं जबानी जमाखर्च को नहीं लेता हूं, क्योंकि जबानी जमा-खर्च तो सभी कर सकते हैं और सच तो यह है कि विश्वविद्यालय के अध्यापक इस कार्य को अधिक सुचारु रूप से कर सकते हैं। पर मैं ऐसे चिन्तन को चिन्तन मानता ही नहीं और न ऐसे चिन्तन की इतिहास पर कोई छाप ही पड़ती है, जो गद्देदार कुर्सियों पर बैठकर ऊंचे-ऊंचे आदर्शों के बखान तक सीमित हो। चिन्तन के साथ-साथ कार्य भी होना चाहिए। उस कार्य में जोखिम उठाना और बलिदान करना ही चिन्तन की असलियत को प्रमाणित करता है। केवल यही नहीं जैसा कि अब लगभग विस्तृत इटैलियन क्रान्तिकारी मैजिनी ने कहा था—"Ideas ripen quickly when nourished by the blood of martyrs." (यानी शहीदों के रक्त से पुष्ट होकर ही विचार जल्दी परिपक्व होते हैं।) सच तो यह है विचार या चिन्तन तब तक उस बिजली के तार की तरह हैं, जिसमें अभी करेण्ट नहीं है, जब तक कि उसके लिए जोखिम न उठाया जाए। जब विचार जनता की थाती का अंश बन जाता है, तभी उसमें इतिहास-निर्माण की शक्ति आती है।

क्रान्तिकारी शहीद जनता से अपने ही ढंग से सम्पर्क बनाते थे। इस प्रक्रिया को भी बहुत कम लोगों ने समझा है। हम इस सम्बन्ध में केवल एक-दो बात कहकर असली विषय पर आवेंगे।

जिस समय 1908 के अलीपुर जेल में पिस्तौल मंगाकर मुखबिर नरेन्द्र गोस्वामी का काम तमाम करने वाले **कन्हाईलाल दत्त** को फांसी दी गई और उनकी लाश चिता पर चढ़ाई गई, उस समय एक लाख आदमी उस चिता के इर्द-गिर्द खड़े होकर दहाड़ मार-मारकर रो रहे थे। जब शहीद का नश्वर शरीर जल गया तो यह विराट् जनता चिता की ओर लपकी और कुछ क्षण बाद वहां राख का एक कण भी नहीं दिखाई पड़ा। लोगों ने गण्डा-ताबीज बनाने के लिए राख लूट ली थी, ताकि उनकी सन्तानें भी उसी तरह निर्भीक, वीर और देश-भक्त हों।

इसी प्रकार उस घटना की याद की जाए, जब **सरदार भगतसिंह** ने केन्द्रीय असेम्बली में बम डाला था और साथ-ही-साथ कुछ पर्चे फेंके थे, जिनका प्रारम्भ एक फ्रेन्च क्रान्तिकारी के इन शब्दों से होता

था—'बहरों को सुनाने के लिए धड़ाके की जरूरत है।'

साथ ही उन्होंने 'इन्कलाब जिन्दाबाद' का नारा पहले-पहल भारत बुलन्द किया, जो तब से भारत के हर प्रकार के क्रान्तिकारी आन्दोलन का प्रधान नारा बन चुका है। जब भगतसिंह तथा उनके साथी राजगुरु और सुखदेव को फांसी हुई, तो उस समय भारत में कैसी उथल-पुथल मची, इसका विवरण उस समय की पत्र-पत्रिकाओं में मिल सकता है। **स्वयं श्री जवाहरलाल नेहरू ने यह लिखा है कि उन दिनों भारत में भगतसिंह की जनप्रियता गांधी जी से किसी प्रकार कम नहीं थी।** इस प्रकार यह स्पष्ट है कि क्रान्तिकारियों के कुछ अपने विचार थे, ये उन विचारों के लिए लड़ने-मरने को तैयार थे, साथ ही उनके अपने तरीके थे, जिनसे वे जनता को प्रभावित करते थे। उन क्रान्तिकारियों ने भारत के मानस-पटल पर कितनी गहरी छाप डाली है, इसका प्रमाण हमें गत दस वर्षों में प्रकाशित होने वाले हिन्दी उपन्यासों और कहानियों में भी एक हद तक मिल सकता है, जिनमें जब भी पात्र-पात्रियों में कोई बौद्धिक तर्क-वितर्क होता है तो क्रान्तिकारी जरूर आ जाते हैं।

सूत्र रूप में इस प्रकार एक पृष्ठभूमि तैयार कर लेने के बाद अब मैं असली विषय पर आता हूं। क्रान्तिकारी सामूहिक रूप से बहुत ऊंचे लोग थे। बात यह है कि जो उस उच्चता से उतरता था और कई लोग उतरकर मुखबिर तक हो जाते थे, वे क्रान्तिकारी रहते ही नहीं थे, यानी उनका नाम फौरन उस सूची से कट जाता था। इसीलिए क्रान्तिकारी शब्द अपने शुद्ध रूप में ही रहता था।

पर जब हम वैयक्तिक सतह पर उतरते हैं तो हम देखते हैं कि केवल भारत के ही नहीं सभी देशों के क्रान्तिकारी राग-द्वेषपूर्ण होते हैं, उनमें भलाई और बुराई दोनों पाई जाती हैं। पण्डित रामप्रसाद की आत्मकथा से यह बात स्पष्ट हो जाती है कि जिस समय संघर्ष की लौ धीमी पड़ जाती है, उस समय कई तरह की छोटाइयां सामने आती हैं। ठीक भी है क्योंकि क्रान्तिकारी तो तभी तक महान् है जब तक कि वह अपने युग का वाहन है। जब उसका यह वाहनत्व कमजोर पड़ जाता है और वैयक्तिक बातें उभर कर सामने आती हैं तो आप उनकी आंखों को उधेड़ कर देख सकते हैं कि उनमें भी उसी प्रकार से तमाम तरह की

चीजें भरी होती हैं, जो दूसरे लोगों में पाई जाती हैं।

अब मैं ऐसी बातें लिखने जा रहा हूं, जो मैंने क्रान्तिकारी आन्दोलन सम्बन्धी अपनी किसी भी पुस्तक में पहले नहीं लिखी, क्योंकि उसकी जरूरत नहीं थी। अब जबकि यह आत्मकथा जनता के हाथों में जाएगी तो कई तरह के प्रश्न उठेंगे। पण्डित रामप्रसाद जी ने जो बातें लिखी हैं, उनमें सबसे अधिक प्रश्न इस बात पर उठेंगे कि क्या पण्डित जी ने अपने दल के बंगाली नेताओं के सम्बन्ध में जो बातें लिखी हैं, वे सच हैं ? अब देखिये कि काकोरी षड्यन्त्र में कौन-कौन नेता बंगाली नेता थे। सर्वोपरि **श्री शचीन्द्रनाथ सान्याल** थे, जो दल के प्रधान नेता थे। वे रासबिहारी बोस के दाहिने हाथ समझे जाते थे और स्वदेशी या बंग-भंग युग से क्रान्तिकारी आन्दोलन में थे। प्रथम महायुद्ध के समय बनारस षड्यन्त्र में उन्हें नेता करार दिया गया था और उन्हें आजीवन कालेपानी की सजा दी गई थी। युद्ध में अंग्रेजों की जीत हो जाने पर आम माफी में सैकड़ों दूसरे क्रान्तिकारियों के साथ अण्डमान से वे भी रिहा कर दिये गए। असहयोग के जमाने में वे चुपचाप रहे और ज्यों ही असहयोग आन्दोलन समाप्त हुआ, त्यों ही क्रान्तिकारी संगठन करने के लिए मैदान में कूद पड़े। वे बहुत ऊंचे दर्जे के विद्वान् थे और उन्हें काकोरी षड्यन्त्र में बाद को चलकर आजीवन कालेपानी की सजा हुई थी। उससे रिहा होने के बाद वे दूसरे महायुद्ध के समय नजरबन्द कर लिए गए। उसी अवस्था में उन्हें तपेदिक हो गया और सन् 1942 में जब उनके लगभग सभी पुराने साथी जेल में थे वे रोग के कारण छोड़ दिये गए और थोड़े ही दिनों में उनका देहान्त हो गया। उनकी लिखी हुई कई पुस्तकें हैं, जिनमें '**बन्दी जीवन**' क्रान्तिकारियों का क्लासिक बन गया था।

उस समय के दूसरे बंगाली नेता **श्री योगेशचन्द्र चटर्जी** थे। वे भी बहुत पुराने जमाने से क्रान्तिकारी आन्दोलन में थे और सन् 1916 से 1919 तक रेगुलेशन 3 के अनुसार नजरबन्द रहे। उसके बाद ये अनुशीलन दल की ओर से उत्तर भारत में क्रान्तिकारी संगठन करने के लिए आए। बाद को इनका संगठन शचीन्द्रनाथ सान्याल के संगठन के साथ एक हो गया और इस संयुक्त दल का नाम 'हिन्दुस्तान रिपब्लिकन एसोसिएशन' रखा गया, जिसके प्रधान नेता शचीन्द्रनाथ सान्याल बने।

शचीन्द्रनाथ सान्याल संगठनकर्त्ता और बम बनाने के विशेषज्ञ थे। अच्छे लेखक भी थे और दल की ओर से समय-समय पर गुप्त रूप से बांटे गए परचों के लेखक भी वे ही थे। पर योगेशचन्द्र चटर्जी बहुत अच्छे संगठनकर्त्ता होने के साथ ही डकैती आदि कार्य में भी प्रवीण थे। वे इस लेख के लिखते समय संसद-सदस्य हैं।

योगेशचन्द्र को काकोरी षड्यन्त्र में आजन्म कालेपानी की सजा मिली और बारह साल तक जेल में रहने के बाद वे जब छूटे तो थोड़े दिन बाहर रहने के बाद दूसरे महायुद्ध में फिर जेल भेज दिए गए और इस बार 1946 तक जेल में रहे।

तीसरे बंगाली नेता **श्री सुरेशचन्द्र भट्टाचार्य** थे। वे भी प्रथमयुद्ध के समय नजरबन्द थे और इसके बाद काकोरी षड्यन्त्र में उनको दस साल की सजा हुई। वे इस समय शहीद गणेशंकर विद्यार्थी द्वारा प्रवर्तित कानपुर के **'दैनिक प्रताप'** के मुख्य सम्पादक हैं।

चौथे बंगाली नेता **श्री गोविन्दचरण कार** थे, जो प्रथम महायुद्ध के समय पुलिस से सीधी मुठभेड़ में गोली लगी हुई हालत में पकड़े गए थे और अण्डमान भेज दिए गए थे। बाद को वे काकोरी षड्यन्त्र में शामिल हुए। अभी-अभी साल भर हुआ, उनका देहान्त हो गया।

ये ही चार बंगाली नेता थे। बाकी शचीन्द्रनाथ बख्शी, राजकुमार सिंह, शचीन्द्रनाथ विस्वास, भूपेन्द्र सान्याल और मैं दल के नेताओं में नहीं, बल्कि नौजवान कार्यकर्त्ताओं में थे। काकोरी षड्यन्त्र में गिरफ्तार होते समय मेरी उम्र सत्रह साल की थी। राजेन्द्र लाहिड़ी को इसमें मैं इसलिए नहीं गिन रहा हूं कि उन्हें पण्डित रामप्रसाद के साथ ही फांसी की सजा मिली।

यह स्पष्ट है कि पण्डित रामप्रसाद ने जिन बंगाली नेताओं का जिक्र किया है उनमें **शचीन्द्रनाथ सान्याल, योगेशचन्द्र चटर्जी, गोविन्दचरण कार** और **सुरेशचन्द्र भट्टाचार्य** ही हो सकते हैं। बाकी बंगाली क्रान्तिकारी जैसा कि मैं कह चुका, कार्यकर्त्ता मात्र थे। स्वयं मुझे तो पण्डित राम प्रसाद के ही नेतृत्व में अधिक काम करने का मौका मिला और कभी किसी प्रकार की बदमजगी हुई हो ऐसा याद नहीं आता।

फिर भी पण्डित रामप्रसाद जो बातें इस सम्बन्ध में लिख गए हैं,

वे बिलकुल कार्य-कारण सम्बन्ध से बाहर नहीं हैं, जैसा कि आगे चलकर पाठकों को मालूम हो जाएगा।

दल के अन्दर स्वाभाविक रूप से दो भाग थे, एक संगठन पर जोर देता था और दूसरा अस्त्र-शस्त्र संग्रह करता था, डकैतियों की योजना बनाता था और उन्हें कार्यान्वित करता था। शेषोक्त भाग के नेता पण्डित रामप्रसाद थे, क्योंकि मैनपुरी षड्यन्त्र के सिलसिले में उन्हें डकैतियां डालने तथा अस्त्र-शस्त्र संग्रह करने के सम्बन्ध में बहुत सुन्दर ज्ञान हो गया था। जैसा कि मैंने अपनी आत्मकथा में विस्तार के साथ लिखा है, आतंकवादी क्रान्तिकारी दलों में कई बार अफसरों की हत्या करने और डकैतियां डालने को मुख्यता देने की प्रवृत्ति होती है और उसमें जो लोग भाग लेते हैं, वे दल के नेता बन जाते हैं। पर दूसरे लोग ऐसे लोगों को बार-बार असली लक्ष्य की ओर सन्नद्ध करते रहते हैं। इस प्रकार कुछ तनातनी की सृष्टि हो सकती है।

हम लोग 1925 के सितम्बर को गिरफ्तार कर लिए गए, शचीन्द्रनाथ सान्याल और योगेशचन्द्र चटर्जी इसके पहले गिरफ्तार हो चुके थे, सान्याल को राजद्रोह में सजा हुई थी और योगेशचन्द्र चटर्जी नजरबन्द थे। ये दोनों नेता अपनी-अपनी जेलों से काकोरी षड्यन्त्र के मुकदमे में लाए गए।

यद्यपि बनवारीलाल, बनारसीदास और इन्दुभूषण मुखबिर बन गए थे, फिर भी पुलिस को काफी झूठी गवाहियां और सबूत एकत्र करने पड़े। मुकदमा डावांडोल था, क्योंकि यदि इस्तगासे की तरफ से पण्डित जगतनारायण मुल्ला थे तो हमारी तरफ से एक डिफेन्स कमेटी थी, जिससे पण्डित मोतीलाल नेहरू, बाबू शिवप्रसाद गुप्त, श्री गणेशशंकर विद्यार्थी, श्री जवाहरलाल नेहरू, बाबू श्री प्रकाश आदि किसी न किसी रूप में संयुक्त थे और हमारे वकीलों में पण्डित गोविन्दवल्लभ पन्त, चन्द्रभान गुप्त, मोहनलाल सक्सेना साथ ही कलकत्ता के प्रसिद्ध बैरिस्टर बी० के० चौधरी थे। इसलिए पुलिस को भरोसा नहीं था कि मुखबिरों और झूठी गवाहियों के बावजूद वह सब को सजा दिलवा सकेगी।

इस कारण पुलिस की ओर से हमारे नेता यानी सर्वोपरि शचीन्द्रनाथ सान्याल से पुलिस वालों की बातचीत चली। बंगाल के क्रान्तिकारी इतिहास में ढाका षड्यन्त्र का एक उदाहरण मौजूद था, जिसमें पुलिस



वालों में और गिरफ्तार क्रान्तिकारियों में समझौता हुआ था। इसके अनुसार क्रान्तिकारियों ने कुछ हद तक दूसरों को बिना फंसाए हुए अपना जूर्म स्वीकार कर लिया था और उसके फलस्वरूप पुलिस वालों ने दो-एक आदमियों पर जो फांसी तथा कालेपानी का मुकदमा बनता था, उसे इतना नरम कर दिया था कि वह साबित ही न हो। नतीजा यह हुआ कि सब लोगों को थोड़ी-थोड़ी सजा हो गई थी, पर किसी को बड़ी सजा नहीं हुई थी।

इसी तरीके पर यहां भी बातचीत चली और स्वाभाविक रूप से यह बातचीत शचीन्द्रनाथ सान्याल के साथ चली। अवश्य वे इसकी सूचना दूसरे नेताओं यानी पण्डित रामप्रसाद, योगेशचन्द्र, सुरेशचन्द्र, विष्णुशरण दुबलिस, राजेन्द्रनाथ लाहिड़ी आदि को देते थे। हम लोगों तक इसकी भनक ही आती थी। कभी कोई प्रामाणिक बात नहीं आई। हां जब सजा आदि हो गई और हम लोग जेलों में तितर-बितर कर दिये गए, फांसियां भी हो गईं, तब इसका ब्यौरेवार पता चला।

संक्षेप में इतना ही बताया जाए कि हमारे नेता समझौते में इस बात पर अड़ रहे थे कि किसी को फांसी न हो जाए। इस बात से पण्डित रामप्रसाद को ही सबसे अधिक फायदा था (अवश्य दल को फायदा उस से अधिक था) क्योंकि यह तो सभी को मालूम था और हमारे वकील भी यही कहते थे कि यदि काकोरी षड्यन्त्र में किसी एक व्यक्ति को भी फांसी होती है, तो पण्डित रामप्रसाद को जरूर होगी, बाकी किसे फांसी होगी या नहीं होगी, इस सम्बन्ध में मतभेद था। दूसरे शब्दों में शचीन्द्रनाथ सान्याल तथा उनके सलाहकार, पण्डित रामप्रसाद के साथ-साथ अन्य फांसी वालों को बचाने के लिए ही यह वार्ता चला रहे थे।

पर पुलिस वालों ने शायद हिसाब लगा-लगूकर यह देखा कि समझौते के बिना ही उनकी कार्य सिद्धि हो जाएगी, क्योंकि हमारा

अंग्रेज जज हैमिल्टन बहुत सख्त आदमी था। उसकी शोहरत यह थी कि वह जहां गुंजाइश रहती थी वहां फांसी जरूर देता था, बड़ी सजाओं की तो बात ही नहीं है। इसलिए एकाएक पुलिसवालों ने वार्ता चलानी बन्द कर दी, पर शचीन्द्रनाथ सान्याल ने एक सुयोग्य नेता की तरह किसी को भी कानों-कान इसकी खबर नहीं होने दी, क्योंकि जो आशा बंधी थी, उसे वे तोड़ना नहीं चाहते थे। अब तक वे पण्डित रामप्रसाद से तथा अन्य लोगों से इस मामले में सलाह लेते थे, पर अब उन्होंने इस सम्बन्ध में एकाएक चुप्पी साध ली और यह कहते रहे कि वार्ता चल रही है, पर उसका ब्यौरा नहीं देते थे। विशेषकर उन लोगों को नहीं देते थे, जिनको फांसी होने की जरा भी सम्भावना थी।

ऐसा मालूम होता है कि पण्डित रामप्रसाद ने इसका यह अर्थ लगाया कि भीतर-भीतर बातचीत जारी है और अब शचीन्द्रनाथ सान्याल फांसी की सम्भावना युक्त लोगों को खुदा के भरोसे छोड़कर पुलिस से कोई ऐसा पेंच चला रहे हैं, जिससे कि वह संकट से छूट जाएं या उन्हें नाम मात्र की सजा हो, इत्यादि। इसी कारण उनके मन में उनके विरुद्ध भावनाएं उत्पन्न हुईं और वे भीतर-भीतर बुदबुदाती रहीं।

पण्डित रामप्रसाद की सारी पृष्ठभूमि का यदि हम अध्ययन करें तो हम देखेंगे कि उनका इस प्रकार सन्देह करना कोई आश्चर्य की बात नहीं है। काकोरी षड्यन्त्र के पहले वे मैनपुरी षड्यन्त्र में फरार थे। उससें ऐसा हुआ था कि जब सबको सजा हो गई और 1919 में आम माफी का समय आया, उस समय जेल के अन्दर के सजायाफ्ता क्रान्तिकारियों ने सरकार से कुछ समझौता कर लिया, जिसके फलस्वरूप वे आम माफी में शामिल कर लिए गए, पर इसमें भी मुकुन्दीलालजी को शामिल नहीं किया गया, जो बेचारे आम माफी में नहीं छूटे और पूरी सजा काटते रहे। यह मुकुन्दीलालजी बाद को चलकर काकोरी षड्यन्त्र में आ गए और उन्हें आजन्म कालेपानी की सजा मिली। मैनपुरी षड्यन्त्र में भी जो लोग फरार थे, उनको भी उक्त समझौते का कोई लाभ नहीं हुआ। इसीलिए मैनपुरी षड्यन्त्र के भूतपूर्व सदस्य होने के नाते पण्डित रामप्रसाद का यह सन्देह कुछ अनुचित नहीं था और चूंकि काकोरी षड्यन्त्र में परिस्थिति यह थी कि शचीन्द्रनाथ सान्याल ही नेता थे और योगेशचन्द्र चटर्जी से वह सलाह लेते थे, इसीलिए यदि पण्डित

रामप्रसाद का क्रोध सारे बंगाली नेताओं, यहाँ तक कि बंगालियों पर चला गया, तो इस पर हमें विशेष आश्चर्य नहीं है।

अब प्रश्न यह उठता है कि शचीन्द्रनाथ सान्याल ने रामप्रसाद बिस्मिल को समझौते की असफलता के सम्बन्ध में पूरी बात न बताकर 'वार्ता जारी है', ऐसा स्वांग रचा, यह कहां तक उचित था? पण्डित रामप्रसाद तपे हुए पुराने क्रान्तिकारी थे, और उनसे यह आशा की जा सकती थी कि वे इस बुरी खबर को, जिसका अर्थ निश्चित फांसी था, अच्छी तरह झेल लेते, जैसा कि उन्होंने बाद को बड़ी बहादुरी के साथ फांसी चढ़कर प्रमाणित कर दिया। पर केवल पण्डित रामप्रसाद की बात ही नहीं थी, दूसरे ऐसे लोगों की भी बात थी, जिनको फांसी की सम्भावना थी। पण्डित रामप्रसाद को तो पूरी बात बताना ठीक होता, इसमें कोई सन्देह नहीं, पर दूसरों का दिल पहले से दुखाने या निराश करने की कोई जरूरत नहीं थी।

मैंने सारी बात पाठकों के सामने रख दी, पाठक इस पर अपनी राय बना सकते हैं। इस सम्बन्ध में दोनों मत के लोग मिलेंगे। शचीन्द्रनाथ सान्याल ने ठीक किया हो या न किया हो, उसके लिए उन पर अधिक-से-अधिक यही दोष लग सकता है कि उन्होंने सही फैसला नहीं किया, उन पर कोई पक्षपात या नैतिक अपराध लागू नहीं हो सकता, पर केवल इतनी-सी बात पर पण्डित रामप्रसाद ने उन नेताओं की निन्दा ही नहीं की बल्कि उन पर प्रान्तीयता का जो आरोप लगाया, वह सम्पूर्ण रूप से अनुचित था, यद्यपि, जैसा कि मैं पहले ही लिख चुका हूं, यह दुर्भाग्यपूर्ण परिणति कार्य-कारण से बाहर नहीं थी।

यदि एक या चार या पांच दस बंगाली क्रान्तिकारियों ने गलती की भी, (मैं दिखा चुका हूं कि उन्होंने कोई गलती नहीं की) तो भी इस को वह रूप देना, जो पण्डित जी ने दिया, सम्पूर्ण रूप से अप्रत्याशित और अनुचित था। इससे अच्छा तो यह था कि वे नाम लेकर उन्हें भविष्य-पीढ़ियों के सामने बुरा कह जाते और उन पर स्पष्ट अभियोग लगाते।

मैं इस अप्रिय और दुर्भाग्यपूर्ण विषय पर इससे अधिक नह कहना चाहता। कहीं मैं गलती न कर जाऊं, इसलिए जो कुछ मैं लि रहा हूं, उसके सम्बन्ध में मैंने उस समय के अन्यतम नेता और इस सम

संसद-सदस्य अपने अग्रज तुल्य मित्र श्री विष्णुशरण दुबलिस से बातचीत कर ली है और उन्होंने मुझसे पूरी सहमति प्रकट की है। इस सम्बन्ध में मेरे विद्वान् मित्र भी भगवानदास माहौर के वे वक्तव्य भी विशेष रूप से ध्यान देने योग्य हैं, कि जब पण्डित रामप्रसाद की आत्मकथा प्रकाशित हुई, उसके बाद भी क्रान्तिकारी आन्दोलन बराबर चलता रहा और उसमें सभी प्रान्तों के लोग कन्धे से कन्धा मिलाकर काम करते रहे, और किसी मौके पर किसी में कोई प्रान्तीयता देखने में नहीं आई। इसके अलावा मैं एक बात पर और ध्यान दिलाना चाहता हूं कि जिन दो व्यक्तियों पर पण्डित रामप्रसाद की बातें विशेषकर लागू होती हैं, उनमें से शचीन्द्रनाथ सान्याल बाद को भी बराबर एक हुतात्मा की तरह काम करते रहे और उसी में वे शहीद भी हो गए। सौभाग्य से योगेश दादा अभी तक जीवित हैं और वे एक जीवित शहीद ही कहे जा सकते हैं।

यहां यह बात और उल्लेखनीय है कि श्री शचीन्द्रनाथ सान्याल, सुरेशचन्द्र भट्टाचार्य, श्री चटर्जी और श्री कार को छोड़कर उस समय के सभी बंगाली कार्यकर्त्ता उत्तर प्रदेश के ही निवासी थे और उनका सारा राजनैतिक जीवन इसी प्रदेश में गुजरा है श्री चटर्जी और श्री कार भी काकोरी षड्यन्त्र के बाद उत्तर भारत प्रदेश के ही निवासी हो गए और यहीं इनका राजनैतिक जीवन व्यतीत हुआ। श्री चटर्जी आज भी संसद् में उत्तर प्रदेश का ही प्रतिनिधित्व करते हैं।

आशा है कि पाठक सारी बातों पर गहराई के साथ विचार करेंगे और शहीद की आत्मकथा को उसी रूप से पढ़ेंगे जिस रूप से सभी साहित्य पढ़ना चाहिए यानी **'यान्यस्माकं सुचरितानि तान्येव त्वयोपास्यानि नो इतराणि।'**

**—मन्मथनाथ गुप्त**

# परिशिष्ट दो

# मेरी डायरी का एक पृष्ठ

मां फिर रो पड़ीं।

अशफाक और बिस्मिल का यह शहर कालेज के दिनों में मेरी कल्पना का केन्द्र था। फिर क्रान्तिकारी पार्टी का सदस्य बनने के बाद काकोरी के मुखबिर की तलाश में काफी दिनों तक इसकी धूल छानता रहा था। अस्तु, जहां जाने पर पहली इच्छा हुई बिस्मिल की मां के पैर छूने की। काफी पूछताछ के बाद उसके मकान का पता चला। छोटे-से मकान की एक कोठरी में दुनिया की आंखों से अलग वीर-प्रसविनी अपने जीवन के अन्तिम दिन काट रही है—Unknown, unnoticed। पास जाकर मैंने पैर छुए। आंखों की रोशनी प्रायः समाप्त-सी हो चुकने के कारण पहचाने बिना ही उन्होंने मेरे सिर पर हाथ रखकर आशीर्वाद दिया और पूछा, "तुम कौन हो?" क्या उत्तर दूं; कुछ समझ में नहीं आया। थोड़ी देर बाद उन्होंने फिर पूछा, "कहां से आये हो बेटा" इस बार साहस करके मैंने परिचय दिया—"गोरखपुर जेल में अपने साथ किसी को ले गईं थीं, अपना बेटा बनाकर?" अपनी ओर खींचकर सिरपर हाथ फेरते हुए मां ने पूछा, "तुम वही हो बेटा? कहां थे अब तक? मैं तो तुम्हें बहुत याद करती रही, पर जब तुम्हारा आना एकदम ही बन्द हो गया तो समझी कि तुम भी कहीं उसी रास्ते पर चले गए।" मां का दिल भर आया। कितने ही पुराने घावों पर एक साथ ठेस लगी। अपने अच्छे दिनों की याद, बिस्मिल की याद, फांसी, तख्ता, रस्सी और जल्लाद की याद, जवान बेटे की जलती हुई चिता की याद और न जाने कितनी यादों से उनके ज्योतिहीन नेत्रों में पानी भर आया—बात छेड़ने के लिए मैंने पूछा, "रमेश (बिस्मिल का छोटा भाई) कहां है?" मुझे क्या पता था कि मेरा प्रश्न उनकी आंखों में बरसात भर लाएगा। वे जोर से रो पड़ीं। बरसों का रुका बांध टूट पड़ा सैलाब बनकर। कुछ देर बाद अपने को सम्भालकर उन्होंने अपनी कहानी सुनानी आरम्भ की।

आरम्भ में लोगों ने पुलिस के डर से उनके घर आना छोड़ दिया। वृद्ध पिता की कोई बंधी हुई आमदनी न थी। कुछ साल बाद रमेश

बीमार पड़ा। दवा-इलाज के अभाव में बीमारी जड़ पकड़ती गई। घर का सब कुछ बिक जाने पर भी रमेश का इलाज न हो सका। पथ्य और उपचार के अभाव में तपेदिक का शिकार बनकर एक दिन वह मां को निपूती छोड़कर चला गया। पिता को कोरी हमदर्दी दिखाने वालों से चिढ़ हो गई। वे बेहद चिड़चिड़े हो गए। घर का सब कुछ तो बिक ही चुका था। अस्तु, फाकों से तंग आकर एक दिन वे भी चले गए, मां को संसार में अनाथ और अकेली छोड़कर! पेट में दो दाना अनाज तो डालना ही था। अस्तु, मकान का एक भाग किराये पर उठाने का निश्चय किया। पुलिस के डर से कोई किरायेदार भी नहीं आया और जब आया तब पुलिस का ही एक आदमी! लोगों ने बदनाम किया कि मां का सम्पर्क तो पुलिस से ही हो गया है। उनकी दुनिया से बचा हुआ प्रकाश भी चला गया। पुत्र खोया, लाल खोया, अन्त में बचा था नाम, सो वह भी चला गया।

उनकी आंखों से पानी की धार बहते देखकर मेरे सामने गोरखपुर फांसी की कोठरी घूम गई। काकोरी के चारों अभियुक्तों के जीवन का फैसला हो चुका था—To be hanged by the neck till they dead[1]। फांसी के एक दिन पहले अन्तिम मुलाकात का दिन था। समाचार पाकर पिता गोरखपुर आ गए। मां का कोमल हृदय शायद इस आघात को सम्भाल न सके, यही समझकर उन्हें वे साथ न लाये थे। प्रातः हम लोग जेल के फाटक पर पहुंचे तो देखा कि मां वहां पहले से ही मौजूद है! अन्दर जाने के समय सवाल आया मेरा, मुझे कैसे अन्दर ले जाया जाए, उस समय मां का साहस और पटुता देखकर सभी दंग रह गए। मुझे खामोश रहने का आदेश देकर उन्होंने मुझे अपने साथ ले लिया। पूछने पर यह कह दिया, "मेरी बहन का लड़का है।" हम लोग अन्दर पहुंचे। मां को देखकर रामप्रसाद रो पड़े, किन्तु मां की आंखों में आंसुओं का लेश भी न था। उन्होंने ऊंचे स्वर में कहा—"**मैं तो समझती थी कि मेरा बेटा बहादुर है, जिसके नाम से अंग्रेजी सरकार भी कांपती है। मुझे नहीं पता था कि वह मौत से डरता है। तुम्हें यदि रोकर ही मरना था तो व्यर्थ इस काम में आये।**" बिस्मिल ने आश्वासन दिया— "आंसू मौत से डर कर नहीं वरन् मां के प्रति मोह के थे। मौत से मैं नहीं डरता

---

1. प्राण निकल जाने तक गले में फंदा डालकर लटका दिया जाए।

मां, तुम विश्वास करो।'' मां ने मेरा हाथ पकड़कर आगे कर दिया। यह तुम्हारे आदमी हैं। पार्टी के बारे में जो चाहो इनसे कह सकते हो। उस समय मां का स्वरूप देखकर जेल के अधिकारी तक कहने को बाध्य हुए कि **बहादुर मां का बेटा ही बहादुर हो सकता है।**

उस दिन समय पर विजय हुई थी मां की और आज मां पर विजय पाई है समय ने। आघात पर आघात देकर उसने उनसे बहादुर हृदय को भी कातर बना दिया है। जिस मां की आंखों के दोनों ही तारे विलीन हो चुके हों उसकी आंखों की ज्योति यदि जाए तो इसमें आश्चर्य ही क्या? वहां तो रोज ही अंधेरे बादलों से बरसात उमड़ती रहेगी।

**कैसी है यह दुनिया, मैंने सोचा। एक और 'बिस्मिल जिन्दाबाद' के नारे और चुनाव में वोट लेने के लिए बिस्मिल द्वार का निर्माण और दूसरी ओर उनके घरवालों की परछाईं तक से भागना और उनकी निपूती बेवा मां पर बदनामी की मार! एक ओर शहीद परिवार सहायक फण्ड के नाम पर हजारों का चन्दा और दूसरी ओर पथ्य और दवादारू तक के लिए पैसे के अभाव में बिस्मिल के भाई का टी०बी० से घुटकर मरना! क्या यही है शहीदों का आदर और उनकी पूजा?**

फिर आऊंगा मां, कहकर मैं चला आया, मन पर न जाने कितना बड़ा भार लिए।

**—शिव वर्मा**

शाहजहांपुर
23 फरवरी, 1946

# परिशिष्ट तीन

# मेरे भाई बिस्मिल

मेरा जन्म सन् 1901 में हुआ था। भाई रामप्रसाद बिस्मिल के चार साल बाद मैं पैदा हुई थी। भाई जी मुझ पर बहुत स्नेह रखते थे। मेरे पिता के खानदान में लड़कियों को होते ही मार डालते थे। मुझे मारने के लिए बाबा और दादी ने मेरी माताजी को कहा, मगर माता जी ने नहीं मारा। भाई बहुत रोते थे कि बिटिया को मत मारो। मैं तीन महीने की हो गई थी, तब दादी ने माताजी से फिर ताना मारकर कहा कि क्या लड़का है, जो इसकी इतनी हिफाजत करती है। माताजी ने बाबा के पास से अफीम मंगाकर मुझे पिला दी। पड़ोस में थानेदार का मकान था। उनकी पत्नी हमारे घर आती थीं। उन्होंने मेरी खराब हालत देखी और कहा कि इसे क्या दे दिया? मैं दरोगाजी से कहूंगी। उन्होंने दरोगाजी से कह भी दिया। दरोगाजी ने दादी को बुलाकर कहा कि मैं सबको गिरफ्तार करा दूंगा। तुम लोगों ने कन्या की क्यों हत्या की? तब मेरा इलाज किया गया। तीसरे दिन मुझे होश आया। फिर मां का दूध नहीं पिलाने दिया। कभी-कभी गाय का दूध छिपाकर माताजी पिला देती थी। तीन साल तक अफीम के नशे में रखा। एक मुंसिफ साहब पड़ोस में रहते थे। उनके कोई बच्चा न था। मुंसिफ की पत्नी हमारे ही घर से दूध मोल लेकर मुझे पिलाती रही! मैं चंगी होती गई। दो साल के बाद उनके भी बालक हुआ, मगर वह मेरी हिफाजत करती रही। कहने लगी, इसी कन्या के भाग्य से मेरे पुत्र हुआ। उनकी बदली हुई, तो मुझे मांगा और कहा कि मैं ही शादी करूंगी, मगर घरवालों ने नहीं दिया। भाई ने रोना शुरू किया कि मैं अपनी बिटियां को नहीं दूंगा। भाई को स्त्री समाज से बहुत प्रेम हो गया। मुझे भी बराबर साथ-साथ सन्ध्या-हवन सिखाया। आप क्रान्तिकारियों के साथ चले जाते थे। मेरे से कह जाते थे किसी से कुछ मत कहना। जो कह दिया तो जान से मार दूंगा। मैं डर से किसी से नहीं कहती थी। मैं लोअर मिडिल में जब पढ़ती थी, तब आपने रात को इश्तहार छपवा कर सरकारी जगहों पर अड़तालीस जिलों में लगवा दिए। पुलिस को पता चल गया कि रामप्रसाद ही सब में शामिल है। तब तक आप चार मित्र सलाह करके वायसराय को मारने कलकत्ता को

रवाना हो चुके थे। बीच में इलाहाबाद ठहरे। **गंगासिंह, राजाराम, देवनारायण** और **रामप्रसाद।** इन चारों में बहुत झगड़ा हो गया। रामप्रसाद का कहना था कि एक वायसराय को मारने से स्वराज्य नहीं हो सकता। जिस तरह एक रात में इश्तहार लगा दिए, इसी तरह सारे हिन्दुस्तान के अंग्रेज खत्म कर दिए जाएं, तो अच्छा हो। इन लोगों ने कहा कि पहले रामप्रसाद को ही खत्म कर दो, यही काम नहीं चलने देगा। सब अंग्रेज किस तरह खत्म हो सकते हैं। प्रातः समय त्रिवेणी के तट पर श्री रामप्रसादजी सन्ध्या कर रहे थे कि........ने तमंचा छोड़ दिया। पहली गोली का पता न चला क्योंकि ध्यान प्राणायाम में था। दूसरी गोली कान के नजदीक से होकर निकली। कुछ सनसनाहट मालूम होने पर आंख खोलकर देखा, तो सामने.....तमंचा ताने खड़े हैं। उठकर भागे। कपड़े और अपना तमंचा वहीं छूट गया। जान बचाकर एक पण्डित तिवारीजी के यहां पहुंचे। पण्डित ने धीरज बंधाया, कहा कि क्या आफत आ गई। वे अपनी पहचान के थे। कुछ देर वहां ठहरे और फिर अचानक गायब हो गए। तब तक वे सब भी तिवारीजी के यहां पहुंच गए। पूछा कि यहां रामप्रसाद आए हैं। इन्होंने कह दिया कि यहां नहीं आये। इन लोगों ने बहुत ढूंढा, मगर कहीं पता न मिला। ये लोग शाहजहांपुर आ गए। रामप्रसाद बंगाल की तरफ चले गए। उन लोगों ने समझा कि गोली लगने से त्रिवेणी में गिरकर मर गए। शाहजहांपुर में आकर कह दिया कि रामप्रसाद मारे गए। हमारे घरवालों ने सच मान लिया कि मर गए। उनका सब कारज भी कर दिया, फिर पिताजी बहुत घबड़ाए कि लड़कियों की शादी भी करनी है। मैं अकेला कमानेवाला हूं। उन्होंने मेरा पढ़ना बन्द कर दिया, अपने देश में आकर शादी का इन्तजाम किया। जिला आगरा में पिनाहट के पास एक मौजा है। उसमें मेरे पिता की ननसाल थी, उसी के पास मेरी भी ननसाल थी। वहीं से शादी का प्रबन्ध किया। भाई का कहना था कि खूब पढ़ाकर अच्छे घर शादी करूंगा, मगर भाई के न होने से एक गरीब किसान के यहां कोसमा में शादी की गई। मैं भला क्या कह सकती थी। जिस दिन शादी थी, उसी दिन भाई शाहजहांपुर आ गए। दादी ने कहा कि आज तुम्हारी बहन की शादी है, तो बहुत घबराये और उसी समय चल दिए। दूसरे दिन वहां पहुंच गए। शादी हो चुकी थी। माता-पिता तो खुशी से देखने को आये कि रामप्रसाद आ गए, सब लोग खुशी मनावें, मगर वह

अफसोस में बैठे आंसुओं से मुंह धो रहे थे। लोगों ने कहा कि क्या बात है। बहुत पूछने पर बोले कि मेरी बहन की तकदीर फूट गई, जो ऐसे घर में शादी हुई। मैंने तो अच्छा घर देखा था। अभी तो बहन की पढ़ाई भी तो बाकी है। खैर जो हुआ सो अच्छा ही है। आप एक दिन ठहरे। माताजी से कुछ रुपये लेकर विदा हो गए, पहले लश्कर को चले गए, वहां हथियारों को तलाशकर और सौदा तय करके पिनाहट आये। मेरी चौथी चलाकर शाहजहांपुर को वापस आए। आप फिर लश्कर से दो तमंचे लाये। इतने में शाहजहांपुर में हद से ज्यादा चोरियां होने लगी। पुलिस चोर-बदमाशों से मिल गई, तब इन लोगों ने, सेवा समितियों ने, अपने ऊपर इन्तजाम लिया। मिर्जापुर से लाठियां मंगाई। बल्लमें गढ़वाईं, रात-रात भर पहरा दिया। तब चोरियां बंद हुईं, फिर आप लश्कर गए, दो बन्दूक लाए। कोसमा में आकर मेरी विदा कराई। स्टेशन पर जाकर एकान्त जगह में मेरी दोनों जांघों में बन्दूक बांधकर लहंगे में छिपा दी। फिर फर्रुखाबाद धर्मशाला में ठहरे। बिस्तर में बन्दूक बांध मेरे सिरहाने रात भर रखी। आप दूर लेटे। सवेरे फिर उसी तरह बांध दीं। मैं कुछ खड़ी रहूं, कुछ सहारे से पैर फैलाकर बैठ भी जाती थी। बारह बजे दिन के बरेली पहुंच गए, वहां स्टेशन मास्टर ने भाई को पहचान कर उतार लिया। उनकी मित्रता थी। बहुत कहा कि अभी मत रोको, फिर आऊंगा, मगर वह मुझे पकड़कर ले चले मैंने बहुत कहा कि गठिया से मेरी टांगों में दर्द होता है। चलने से मजबूर हूं, मगर वह लिवा ले गए। धीरे-धीरे चले गए। भाई उदास हो गए। मगर मैं तो समझ गई। उन्होंने खाना बनवाया। मैं बाहर निकल आई और चल पड़ी। मैंने कहा—"मैं नहीं रहूंगी", उन्होंने बहुत कहा खाकर चली जाना। मैं रोने लग गई। मेरी टांगों में दर्द से बैठने में बहुत तकलीफ होती है, घर ही जाऊंगी। मैं चल पड़ी। पीछे से भाई भी चल दिए। जब गाड़ी में बैठे गए, तब बोले—"बिट्टो, तुम बहुत होशियार निकलीं। अब तो मैंने समझ लिया कि तुम सहायता दोगी।" शाहजहांपुर स्टेशन से तांगे में बैठ घर पहुंच गए। मगर माताजी को कुछ न बताया मुझसे भी मना कर दिया कि किसी को न बताना।

एक महीने बाद मैं कोसमा फिर आ गई। फिर माताजी से फुसला कर, कुछ रोजगार करना चाहता हूं पिताजी से न कहना, रुपये लेकर फिर हथियार लाना शुरू कर दिया। मैं शाहजहांपुर तक पहुंचा देती थी।

एक दिन अचानक पुलिस ने घर पर छापा मारा। भाई खाना खाने बैठे ही थे कि राजाराम को गिरफ्तार करके मेरे दरवाजे को जो आए, सो मैंने भागकर कहा कि पुलिस आ गई। भाई बोले कि कुण्डी बन्द करके मेरी सन्दूक में जितनी किताबें हों, सब मिट्टी का तेल डालकर जला दो। मैं तो जाता हूं। आप छतों-छतों सड़क पर कूद गए, सीधे स्टेशन पहुंच गाड़ी में बैठकर आगरा आ गए। फिर पिनाहट पहुंच गए। वहां कौन पकड़ सकता था? पुलिसवालों ने किवाड़ तोड़ डाले। कुण्डी खोल दी। "यह क्या जला दिया?" घुड़की दी। "रामप्रसाद कहां है? जल्दी बताओ।" हम लोगों ने कहा कि पता नहीं, ढूंढ लो। सारे सन्दूक खोल डाले। जो मिला ले गए, साइकिल उठा ले गए। पिताजी कचहरी में थे, दादी भी नहीं थी। अकेली माताजी और लड़कियां रोती रह गईं। छोटा भाई सुशीलचन्द्र गोदी में था। हम चार बहन दो भाई थे। तीन बहनों की शादी हो गई, एक दस बरस की मर गई, दो बहनें विवाह के बाद मर गईं, एक छोटी बहन तो जहर खा कर मर गई। भाई को फांसी का हुक्म हुआ, सुनकर उसने जहर खा लिया। उसकी शादी भाई ने एक जमींदार के साथ की थी। वह हम से छह मील की दूरी पर थी, कुचेरा के मौजे में। छोटा भाई बीमार हो गया, तपेदिक हो गई थी। पिताजी अस्पताल में भर्ती कर आए, डॉक्टर ने कहा कि दो सौ रुपये दो, तो हम ठीक कर सकते हैं। पिताजी ने कहा कि मेरे पास अगर रुपये होते तो यहां क्यों आता? मुझे तो गवर्नमेंट ने भेंट दिया, लड़का भी गया, पैसा भी गया। अब तो बहुत दिन हो गए। गणेशशंकर विद्यार्थी पन्द्रह रुपये मासिक देते हैं, उससे गुजारा करता हूं। एक हफ्ता अस्पताल में रहा, उसे खून के दस्त हुए, चौबीस घण्टे में खतम हो गया। दसवां दर्जा पास था। वह भी बोलने में अच्छा था। लोग कहते थे कि यह भी रामप्रसाद की तरह काम करेगा। अब इस समय मायके के सारे खानदान में मैं ही अकेली अभागिनी रह गई हूं। फिर भाई तो कुछ दिन कोसमा, कुछ दिन पिनाहट, कुछ दिन रूहर बरवाई रहे। उनके साथी बहुत पकड़े गए। मैनपुरी षड्यन्त्र केस चला। आपके साथ मैनपुरी में भी थे। जो हथियार आप लाते थे मेरे यहां रखे रहते थे। मैं इसी तरह पहुंचा देती थी। साथियों को भी लाया करते थे। फिर माता-पिता भी बहुत दुःखी होकर पिनाहट में ही रहने लगे। भाई दो साल गायब रहे। पिनाहट में आपने खेती करने के साथ-साथ साहित्य रचना भी की। आपने छह किताबें

छपाईं—मन की लहर, बोलशेविकों की करतूत, कैयोरायन, स्वदेशी रंग एवं दो बंगला से अनुवादित की। बंगला के अच्छे जानकार थे। कुछ दिनों आगरे में डॉक्टरी भी की। अपना नाम यहां बदल दिया था रूपसिंह रखा था। विरोधी लोगों को ज्ञात नहीं हुआ कि यह फरार हैं, नहीं तो पकड़वा देते। वारन्ट में दो हजार रुपये का इनाम था। एक दिन माताजी ने नाराज होकर पानी भरने के लिए कहा कि क्या लिखता रहता है कि पानी भर दे। कुछ देर हो गई। माताजी को क्रोध आ गया कि हम तेरे ही पीछे बरबाद हो गए। तेरे पढ़ने में पैसा लगाया कि कुछ पैदा करेगा। सो घर-बार से भी भेंट दिया, तेरे होने का क्या सुख, मुसीबत ही है। उसी समय आप चल पड़े। न कुछ कहा, खाली धोती—आधी ओढ़े आधी पहने। सर्दी का मौसम था। शाहजहांपुर तीसरे दिन रात को पहुंचे। एक पैसा भी पास न था। अठारह कोस आगरा पैदल गए। रास्ते में शेर मिला। आप एक बबूल के पेड़ से खड़े होकर ईश्वर से प्रार्थना करने लगे कि मेरा कोई कसूर है जो काल आ गया। ईश्वर की कृपा से शेर उलटा ही लौट गया। आप खड़े-खड़े देखते रहे कि वह फिर न लौट पड़े, मगर वह चला गया। आप कुछ देर बाद वहां से फिर चल दिए। आगरा पहुंचकर बिना टिकट छिपकर गाड़ी में बैठ गए। रात के बारह बज रहे थे। दादी ने पुकारा। धीरे-धीरे आवाज दी। दादी ने समझा कि कोई पुसिल का आदमी है। बोलीं, 'क्यों मुझे सताते हो!' आपने कहा कि मैं रामप्रसाद हूं। दादी, कुण्डी खोल दो, मैं पिनाहट से आया हूं। दादी ने कुण्डी खोली। बोले—''दादी आग जला दो, कुछ खाने को रखा हो तो दे दो, भूख के मारे दम निकल रहा है, तब बात कहूंगा।''

दादी ने कहा कि एक रोटी छीके पर रखी है, वह सूख गई होगी। बोले मुझे जल्दी दे दो, वह खाकर पानी पी लिया, तब बात निकली। कहा—''माताजी नाराज हुईं, इससे चला आया।'' दादी ने कहा—''तेरा तो वारण्ट जारी है।'' उन्होंने कहा—''मैं हाजिर हो जाऊंगा, जो कुछ ईश्वर की इच्छा होगी वह होगा।'' दूसरे दिन कप्तान साहब के सामने हाजिर हुए। कप्तान साहब बोला कि आप तो खतम थे, अब जिन्दा कहां से आ गए। कहां रहे? तब जवाब दिया कि मैं आगरा रहा। क्या काम करते रहे? कहा कि कुछ दिनों इलाज करते रहे। अस्पताल में डॉक्टर की ऐवजी में रहे थे। डॉक्टर मेल का था; वह छुट्टी पर चला गया था, कुछ दिनों कविता करते रहे, वह किताबें भी दिखाईं। कप्तान ने छह

महीने की नजरानी बोल दी। इतने में आपने एक रेशम के कारखाने में साठ रुपये की नौकरी कर ली। पहली तनखा पिताजी के नाम भेज दी। लिख दिया कि माताजी मेरे अपराध क्षमा कीजिए। यह रुपये रख लीजिए। अब मैं आपके ऋण को ही चुकता करूंगा। माताजी को बहुत दुःख हुआ कि रामप्रसाद को मेरा कहना बुरा मालूम हुआ। इसलिए नंगा-भूखा चला गया। कुछ दिनों पता नहीं दिया। माताजी बहुत दुखित रहती थीं। पत्र तथा रुपये आने पर शान्ति आई। आपने छह महीने नौकरी की। बाद को आधे के हिस्सेदार बन गए। किसी के साझे में कारखाना था। उस समय हम तीनों बहनें मौजूद थीं। बढ़िया तीन साड़ी बनारसी कामदार बनाईं। कातिक दौज को बहनों को दूंगा। बड़े बहनोई को साफा बनवाया। काफी पैसा पैदा किया, फिर मां-बाप को भी बुला लिया। क्रान्तिकारियों का काम बराबर करते रहे। फिर दो पिस्तौल बढ़िया, दो तमंचे, एवं दो बन्दूकें लश्कर से ले गए। शाहजहांपुर तक मैं पहुंचा आई। दो बार मैं पहुंचा सकी। एक वकील के यहां रखी और रकम भी उन्हीं के यहां रखते थे। घर खर्चे को ही देते थे। वकील साहब को पिताजी और उनकी पत्नी को माताजी कहते थे। उनके दो लड़के थे। वह भाई के समान थे। बहुत ही विश्वास था। कारखाने का नाम छोटे भाई सुशीलचन्द्र के नाम से रखा और पुस्तकों की **'सुशील माला'** भी छपवाई थी। भाई रामप्रसाद दयावान् भी अधिक थे। कोई गरीब भिक्षा मांगे तो पांच रुपये से लगाकर दस रुपये तक दे देते थे। किसी को जाड़े में ठिठुरते देखते, तो अपने तन से कपड़ा उतार कर दे देते थे, चाहे कितना ही कीमती क्यों न हो। एक दिन दादी नाराज हुई कि क्या अपनी बहन का भी खयाल है, ज़ो ग़रीब है? तू लोई इतनी कीमत की क्यों फकीरों को दे आया! कोई हलके मोल का कपड़ा दे देता। लोई बहन को ही दे आता। वैसे तो हथियारों के लाने को बड़ी बिटिया है, औरों को दुशाले! अगर वह पकड़ी जाए, तो जेल ही में तो सड़े। इतना पैसा भी नहीं छूट सके। आप बोले कि बिटिया का मुझे बहुत खयाल है। मैं दिवाली पर जाऊंगा, तब उसका सारा कर्जा निबटा दूंगा और जो साड़ी बनी रखी हैं वह तीनों को दे आऊंगा। बड़ी बिटिया से हिसाब पूछ आया हूं कि कुल कितना कर्जा है। चार सौ रुपये बताए हैं। उसे तो मैं रेशम की पहनाऊंगा। उसने मेरे बहुत काम निकाले, हथियार लाना, उनकी हिफाजत करना, मेरे न होने पर भी संभाल रखना। जब मैं शाहजहांपुर

रहती थी, तब एक चौड़ा गड्ढा था, उसमें सारे सामान रखे रहते थे। ऊपर एक तख्ता डाल दिया और मिट्टी डाल दी। आंठवें दिन उनके तेल लगाना, सुखाना पड़ता था। जब कहीं ले गए तो निकाल लिए, कुछ सामान बम्ब का भी रखते थे। एक दिन बारूद में रगड़ के जोर से आवाज हुई। आप बच गए, निकालकर भाग गए। हम लोग बहुत ही डरे, मगर मिट्टी में सब ढक दिया। एक छोटा-सा मकान अलग था। उसी में सब रहता था। उसी में उनके साथी भी छिपे रहते थे। मैं सबको खाना खिलाती थी। दूसरा कोई उस घर में नहीं जाता था। कुछ लोग आवाज सुनकर जाग पड़े। बंदूकें कहां चलीं, हम लोग भी कहने लगे, देखो, कहां से आवाज हुई। हम लोग तो सोते जाग पड़े। रामप्रसाद कहां है मालूम नहीं, वह तो कल से नहीं आया, गांव गया है। आप खड़हर गांव में पहुंच गए। पांच दिन बाद आए। थाना नजदीक था। सिपाही भी आ गए। फिर मोती चौक में एक खाली मकान था, उसमें अपना काम करने लगे। बनारसीलाल बढ़ई तथा विष्णु शर्मा, जो अभी मौजूद हैं, बराबर काम करते रहते थे, बनारसीलाल ने ही काकोरी केस में मुखबरी की थी। विष्णु शर्मा चौदह साल जेल भुगतकर आ गए—काकोरी केस में। फिर रामप्रसाद सावन में मुझे लेने आए। यहां से मुझे नहीं भेजा। आप कातिक की कह गए कि हम आवेंगे तब तक आप कुंआर की नौ दुर्गा में गिरफ्तार हो गए। नौमी का दिन था। प्रात:समय आप दातुन कर रहे थे कि पुलिस ने छापा मारा। रामप्रसाद जल्दी निकले। आपने किवाड़ खोल दिये। एक पर्चा दे दिया, उसे आप पढ़कर बोले, अभी चलता हूं। माताजी से कुछ बात करनी है। अच्छा यहीं जो कुछ कहना हो कह दीजिए। माता-पिता दोनों खड़े ही थे। पिताजी के पैर छूकर कहा माफी दीजिए। माताजी के पैरों पर सिर रखकर बोले, ''मैं आपकी सेवा कुछ भी न कर पाया, माताजी धीरज रखना,'' फिर छोटे भाई सुशीलचन्द्र को हृदय से लगाया, और कहा, ''मैं तो जाता हूं, न जाने फिर आया या न आया। देश-सेवा पर चाहे मेरा बलिदान ही क्यों न हो, मगर काम यही करूंगा। मरने से मुझे कोई डर नहीं। जेल से डर नहीं, शेर ही कटहरे में फांसी जाते हैं न कि गीदड़।'' सबको प्रणाम करते हुए हंसते हुए चल दिए। सन् 1924 में गिरफ्तार हुए। ढाई साल मुकदमा चला। सन् 25 में छोटी बहन खत्म हो गई। मेरे पुत्र पैदा हुआ। आप लखनऊ की जेल में थे, भानजे की सुनकर उत्सव मनाया। बहन की जहर खाकर

आत्म-हत्या की बात सुनकर शोक भी मनाया। अपनी जीवनी में उन्होंने सारी बातें लिखी हैं, जो उनके हाथ की लिखी हुई है। उसमें से कुछ बातें छोड़ दी हैं। हां मुख्य-मुख्य बातें आत्मकथा में हैं। आपके मुकदमे में जो कुछ था पिताजी ने लगा दिया। पिताजी बहुत दुखित हुए। रामप्रसादजी ने कहा कि अब तो बिलकुल ही रोटी को भी तबाह हो चुके, मैं परवश हूं। तब आपने.......को पत्र लिखा कि जो कुछ पैसा मेरे हिस्से का हो वह मेरे पिताजी को देना, कुल सब कारखाने का हिसाब 20,000 रुपये था, आधा दस हजार चाहिए, उसमें 1700 रुपये का कपड़ा कलकत्ता, 1200 रुपये का मद्रास, 1500 रुपये का लाहौर, 2000 रुपये का शाहजहांपुर में उधार बंटा हुआ था। उन्होंने लिखा कि लाहौर से जो पैसा मिले वह हमारी बहन को दे देना। मैंने उसको देने को कहा था बाकी थोड़ा-थोड़ा करके मेरे पिताजी को देते रहना। मगर साझी ने एक पैसा नहीं दिया। कारखाने का सामान उनके पकड़े जाने के बाद सब अपने घर को लदवा ले गए। मेरी माताजी ने कहा कि एक चरखा मेरी पुत्री को दे दो। वह अपने हाथ से ही कातकर कपड़ा बुनती है, उसी को पहनती है, मगर कुछ भी ध्यान न दिया। पछताकर बैठना पड़ा। फिर भी रामप्रसादजी ने कई बार लिखा कुछ भी न दिया, बल्कि अकड़कर पिताजी से लड़े। फिर वकील को लिखा कि अब मैं तो जेल में हूं, पिताजी मेरे जो कुछ रुपये आपके यहां हैं, वह मेरे पिताजी को दे दीजिए। उन्होंने एक पाई भी न दी। कहते रहे कि दे देंगे। अब पिताजी बहुत दुखी हुए। माताजी बिलकुल दुःख से कमजोर हो गई। गणेशशंकर विद्यार्थी ने कानपुर में 2000 रुपये चन्दा करके मुकदमे में सहायता की। फिर भी मेरे भाई को फांसी की सजा मिली। वकील साहब को अन्तिम पत्र लिखा, "पिताजी, माताजी आप लोगों ने मुझसे अच्छा प्यार किया। अब एक अन्तिम निवेदन है कि एक बन्दूक मेरी बहन को दे देना। बाकी छह हथियार आपके यहां रह जायेंगे। मेरे लिए आपने एक पत्र लिखा, माताजी को दिया बड़ी बिटिया को दे देना और धीरज बंधाती रहना। वह पत्र माताजी से कहीं किसी ने ले लिया फिर न दिया। माताजी से मालूम होने पर मुझे बहुत ही दुःख हुआ। पिताजी की हालत दुःख से खराब हुई। तब विद्यार्थी जी पन्द्रह रुपये मासिक खर्च देने लगे। उसमें कुछ गुजर चलती रही। फिर विद्यार्थीजी भी शहीद हो गए। मुझे भी बहन से ज्यादा समझते थे। समय-समय पर

खर्चा भेजते थे। माता-पिता, दादी, भाई, दो गाय थीं। रहने के लिए हरगोविन्द ने एक टूटा फूटा मकान बना दिया था, उसमें गुजारा करने लगे। वर्षा में बहुत मुसीबत उठानी पड़ी। **फिर पांच सौ रुपये पं० जवाहरलालजी ने भेजे**। तब माताजी ने कहा कि कुछ जगह ले लो। इस तरह के दुःख तो बचें। नई बस्ती में जमीन अस्सी वर्ग गज ले ली। एक छप्पर एक कोठरी थी। उसमें गुजर की। पिताजी भी चल बसे। माताजी बहुत दुःखित हुईं। एक महीने के बाद मैं भी विधवा हो गई। अब दोनों मां-बेटी दुःखित थीं। मेरे पास एक पुत्र तीन साल का था, माताजी बोलीं कि मैं तो शरीर से कमजोर हूं किस तरह दूसरे की मजदूरी करूं। बिटिया अब क्या करना चाहिए। मैंने कहा कि जहां तक मुझसे होगा, माताजी आपकी सेवा करूंगी, आप धीरज बांधो। ईश्वर की यही इच्छा थी। माताजी के पास रामप्रसाद के सोने के तीन तोले के बटन थे। उन्होंने किसी को नहीं बताया, छिपाए रहीं। जाने कैसा समय हो, इसलिए कुछ तो पास रखना चाहिए। पिताजी के स्टाम्प खजाने में दाखिल किए, दो सौ रुपये वह मिले, फिर बटन बेच दिए। फिर मैंने ईंट-लकड़ी एक चितारा तथा उसके ऊपर एक अटारी बनवाई। ऊपर माताजी ने गुजर की। नीचे का हिस्सा आठ रुपये में किराए पर उठा दिया। आठ रुपये में मैं, माताजी तथा बच्चा रहते थे, बहुत ही मुसीबत से। एक समय, वह भी कभी-कभी खाना प्राप्त होता था। मैंने एक डॉक्टर के यहां खाना बनाने का काम छह रुपये में कर लिया। कपड़े की कमी के कारण बहुत ही दुःखी रहे। बच्चा स्याना हुआ। माताजी ने सबसे फरियाद की कि कोई इस बच्चे को पढ़ा दो। कुछ कर खायेगा। मगर शाहजहांपुर में किसी ने ध्यान न दिया। मैंने अपनी मेहनत से पाचवां दर्जा पास करवा दिया, फिर तो पैसे का काम था। मजबूर हो मजदूरी से गुजरी की। कोसमा में तीन बीघा खेत था वह भी कर्जे में रखा, कभी-कभी कोसमा में भी रह जाती थी बिना पैसे कौन किसका होता है ? यहां के लोगों में से कोई भी मुंह से नहीं बोलता था। मैं अपनी मुसीबतों को लिख नहीं सकती। बहुत ही दुःख उठाए। मेरी माताजी भी बहुत दुःखित रहीं। मेरा दुःख उनको बहुत सताता था। विष्णु शर्मा चौदह साल जेल काटकर छूटकर आए तो माताजी के दर्शन को आए। माताजी जाड़े के मारे ठिठुर रही थीं। उनका दुःख देखकर चकित रह गए आपको किसी भाई ने भी मदद नहीं दी। माताजी रोकर बोली कि

मदद देने वाला तो परमात्मा है। आंसुओं की धारा लग गई। बोल बड़ी देर में निकला कि मेरी पुकार ईश्वर भी नहीं सुनते, जो इस शरीर से छुटकारा दें। विष्णु शर्मा ने अपना कम्बल उतारकर उन्हें उढ़ा दिया। बोले माताजी मैं आपकी सेवा जो होगी करूंगा। फिर उन्होंने बहुत कोशिश की। स्वराज्य होने पर माताजी की पेंशन साठ रुपये हो गई। फिर माता जी के साथ मेरी भी गुजर होने लगी। मोटा खाना-पहनना चलता रहा। पर माता जी के स्वर्गवास के बाद पेंशन बन्द हो गई और मुझ पर आफत का पहाड़ टूट पड़ा। लड़के को पढ़ाने को पैसा न हो सका। फिर मैनपुरी के नेता लोगों से भी फरियाद की कि आप लोग मेरे लड़के को पढ़ा दें, तो इसका जीवन सम्हल जाए। मगर अपने सुख के सामने गरीबों की कौन सुनता है? यह तो कोई नहीं सोचता कि कितने भाई कुर्बान हो गए, कितने जेलों में सड़े, और आप आज एम० एल० ए० और मिनिस्टर बन बैठे हैं। जिन्होंने अपने को बलिवेदी पर चढ़ा दिया, उनके खानदान वाले भूखों मर रहे हैं। आज दिन जो मैं अनाथ दुःखिता हूं, मेरे भाई रामप्रसादजी होते तो अपने भानजे को कितना पढ़ाते। मेरी सहायता करते। स्वराज्य में आज मैं हर तरह से मुसीबत उठा रही हूं। पर मेरी बात किसी ने भी न सुनी। मगर ईश्वर की महिमा कोई नहीं जानता। मैं बहुत दुःख के फाके कर रही थी। मेरा लड़का कुसंग में फंस गया था। वह घर से निकल गया था। एक महीने तक पता न मिला। मैं और मेरी बहू दोनों अपने दुःख में सलाह कर रहे थे कि चलो दोनों गंगाजी में डूब जाएं, कहां तक भूखों मरें? कपड़ को नंगे, एक दिन तो नहीं जो काट लें। इतने में किसी ने आवाज दी कि माताजी आपको कोई मिलने आया है। मैं फटी धोती पहने थी। शर्म से ढक कर उठी और बोली, ''भाई साहब! कैसे तकलीफ उठाई? '' उन्होंने कहा—''**चतुर्वेदी ओंकारनाथ पाण्डे** मेरा नाम है। बहनजी, मैं आपके ही दर्शन को आया हूं।'' फिर मैंने बार-बार धन्यवाद दिया। फिर पाण्डेजी ने कहा कि मेरे पास भाई बनारसीदास चतुर्वेदीजी का पत्र आया है कि कोसमा में शहीद रामप्रसाद बिस्मिलजी की बहनजी हैं। उनके यहां आप खुद जाकर देखो कि वह किस तरह गुजर करती हैं? कितनी जमीन है? वह सब देखकर मेरे लिए लिखो। मैंने अपना घर दिखाया कि आप भीतर जाकर देख सकते हैं कि मेरे पास तो पांच सेर दाने भी न होंगे, ज्यादा क्या कहूं। मेरी हालत देखकर पाण्डेजी ने पांच

रुपये दिये। मैंने चार रुपये की एक धोती ले ली, एक रुपया और खर्च में किया। उन्होंने चतुर्वेदीजी को सारा हाल लिखा, जो कुछ खुद देख गए थे। फिर चतुर्वेदीजी ने मुझे पत्र लिखा कि अपना कुछ हाल लिखो। मैंने पत्र में थोड़ा-सा समाचार अपना दिया। भाई बनारसीदास चतुर्वेदी जी ने मुझ दीन की पुकार सुनी। आपने अपील निकाली, तो अनेक भाइयों को दया आ गई। सहायता भी मिलने लगी। राष्ट्रपति महोदय और श्री कृष्णकुमार बिड़ला से लगाकर छोटे-बड़े सबने मुझपर दया की। पर मैं संकोच से उसमें से पैसा न खर्च कर सकी। चतुर्वेदी ने लिखा कि आप संकोच न करें, यह पैसा आपका ही है। आप कपड़ा बनवा लीजिए। अन्न भी लेकर रख लीजिये। अब आप मुसीबत न उठाइए। बहुत दुःख आपने सहे। मैं आपको दुःखी न होने दूंगा। चतुर्वेदी ने बहुत कोशिश करके मेरी पेंशन चालीस रुपया करवा दी है। उनको मैं कहां तक धन्यवाद दूं। उसी से हम तीन प्राणियों की जैसे-तैसे गुजर बसर हो रही है।

**—शास्त्री देवी**

(अमर शहीद रामप्रसाद बिस्मिल की बहन)

# आत्मकथा

# रामप्रसाद 'बिस्मिल'

(फांसी के दो दिन पूर्व जेल में लिखी गई आत्मकथा)

सम्पादक :

बनारसीदास चतुर्वेदी

प्रकाशक :

सत्यधर्म प्रकाशन



जेल में फाँसी
के दो दिन पूर्व
लिखी हुई आत्मकथा

आत्मकथा

# रामप्रसाद बिस्मिल

आवरण : श्रीमहालक्ष्मी; ९८२९६५९
E-Mail : smcolour@gmail.com